सूखा लकड़!—यह बात पाठकगण भलीभांति समझ गये होंगे—किन्तु भीतर के बड़े ही मीठे, बहुत ही कोमल और अत्यन्त स्नेहवान् थे;—किन्तु रमणबाबू की भांति या आज कल के छोकरों की भांति "उच्चशिक्षा" में शिक्षित नहीं थे। वे देवता पितरों को बहुत मानते थे, अनेक देशों में घूमने के कारण उन्हों ने भूत, प्रेत, डाकिनी, योगिनी, योगी, मायाविनी आदिकों की बहुतेरी कहानियां सुनी थीं, इस लिये इन सभों का वे विश्वास करते थे। वे मुझ से जैसे मोहित हुए थे, यह बात भी उन्हें इसी समय स्मरण हो आई; और जिस को वे मेरी असाधारण बुद्धि कहते थे, वह बात भी उन्हें याद आई और जो कुछ उन की समझ में अब तक न आया था, वह सब भी ध्यान में आ गया। अतएव मैं ने जो यह कहा कि—'मैं मनुष्य नहीं हूं, वरन मायाविनी हूं' इस पर उन का कुछ कुछ विश्वास हुआ। वे कुछ देर तक सन्न और भयभीत रहे, परन्तु इस के अनन्तर अपनी बुद्धि के बल से उस अंध विश्वास को अपने जी से दूर कर उन्हों ने कहा—

"अच्छा, मैं देखता हूं कि तुम कैसी मायाविनी हो। भला जो जो बातें मैं पूछता हूं, उन का जवाब दो तो सही!"

मैं—पूछिये।

वे—मेरी स्त्री का नाम इंदिरा है, यह तो तुम जानती हो। परन्तु उस के बाप का नाम क्या है?

मैं—हरमोहनदत्त।

वे—उन का घर कहां है?

मैं—महेशपुर।

वे—तुम कौन हो ?

मैं—सो तो कह चुकी हूं कि पीछे बताऊंगी। पर मैं मनुष्य नहीं हूं।

वे—तुम ने कहा था कि 'मेरा नैहर कालीदीघी है।' तो कालीदीघी के लोग यह सब बात जान भी सकते हैं। भला यह तो कहो—"हरमोहनदत्त के घर का सदर दरवाज़ा किस रुख़ का है ?"

मैं—दक्खिन मुंह का। एक बड़े फाटक के दोनों बग़ल दो बड़े बड़े सिंह बने हैं।

वे—भला, उन के कै लड़के हैं ?

मैं—एक।

वे—नाम क्या है ?

मैं—बसन्तकुमार।

वे—उन्हें बहिन कै हैं ?

मैं—आप के विवाह के समय दो थीं।

वे—नाम क्या था ?

मैं—इंदिरा और कामिनी।

वे—उन के घर के पास कोई पुष्करिणी है ?

मैं—है। उस का नाम 'देवीदीघी' है। उस में बहुत कमल होते हैं।

वे—हां, यह मैं ने देखा था। जान पड़ता है कि तुम कभी महेशपुर में रही होगी ! इस में अचरज ही क्या है ? तभी तो इतना जानती हो, भला और तो कुछ वहां की बातें कहो ! बतलाओ, इंदिरा के विवाह का संप्रदान कहां हुआ था ?

मैं—पूजावाले दालान के पश्चिमोत्तर के कोने में।

वे—किस ने कन्यादान किया था ?

मैं—इंदिरा के चाचा कृष्णमोहनदत्त ने।

वे—औरतों के आचार के समय किसी एक स्त्री ने बड़े ज़ोर से मेरा कान मल दिया था, उस का नाम मुझे याद है। भला, तुम बतलाओ तो सही कि उस औरत का क्या नाम है ?

मैं—उन का नाम विंदवासिनी ठकुरानी है। उन के बड़े बड़े नैन, लाल लाल ओठ थे और उन की नाक में उस समय लटकनदार नथ थी।

वे—ठीक है। इस से जान पड़ता है कि तुम इंदिरा के विवाह के दिन वहां पर उपस्थित थी। क्या तुम उन की नातेदार तो नहीं हो ?

मैं—मैं उन की जाति की लड़की हूं या किसी मज़दूरनी या रसोईदारिन की लड़की हूं; बस इस तरह की बातों को न पूछिये।

वे—अच्छा, इंदिरा का विवाह कब हुआ था ?

मैं—"साल के वैशाख मास की २७ वीं तारीख़ को तिथि शुक्ल पक्ष की त्रयोदशी थी।"

यह सुन कर वे चुप हो गये, फिर थोड़ी देर पीछे बोले—"अच्छा प्यारी ! मुझे ज़रा तुम अभयदान करो तो मैं और दो एक बातें पूछूं ?"

मैं—मैं अभयदान करती हूं, पूछिये।

वे—कोहबर घर में से सब के उठ जाने पर मैं ने अकेले में इंदिरा से एक बात कही थी, और उस ने भी उस बात का

जवाब दिया था। भला बतलाओ तो सही कि वह कौन सी बात थी?

इस के जवाब देने में मुझे ज़रा देर लगी। क्योंकि उस बात के याद करते करते मेरी आंखों में आंसू उमड़ने लगेथे, और मैं उन्हें रोक रही थी। उन्हों ने कहा—"बस जान पड़ता है कि इसी जगह तुम पकड़ा गई। क्यों? चलो मेरी जान बची, क्योंकि तुम मायाविनी नहीं हो। इतने ही में मैंने अपने आंसुओं को भीतर ही भीतर पीकर कहा—

"आप ने उस समय इंदिरा से यही बात पूछी थी कि—'बतलाओ तो सही कि आज तुम्हारे साथ मेरा क्या संबन्ध हुआ?' इस पर इंदिरा ने वह जवाब दिया था कि—'आज से आप मेरे देवता हुए और मैं आप की दासी हुई।' बस, यही तो आप का एक प्रश्न हुआ, और दूसरा कौन सा है?"

वे-और दूसरा प्रश्न करते डर लगता है। मुझे ऐसा जान पड़ता है कि मैं ने अपनी बुद्धि को खो दिया! तौभी कहो—फूलशय्या के दिन इन्दिरा ने दिल्लगी से मुझे एक गाली दी थी और उस पर मैं ने भी उस की सज़ा की थी; अब बतलाओ तो सही कि वे कौन सी बातें हैं?

मैं—आप ने एक हाथ से इन्दिरा का हाथ पकड़ और दूसरा हाथ उस के गले में डालकर यह पूछा था कि—"प्यारी इंदिरा! बतलाओ तो सही कि मैं तुम्हारा कौन हूं?" इस का इंदिरा ने यह जवाब दिया था कि-"मैं ने सुना है कि आप मेरी ननद के दूलह हैं?" इस पर आप ने सज़ा के तौर पर उस के गाल में

एक गुलचा लगाया, इस से जब वह कुछ उदास सी हुई तो आप ने उस का गाल चूम लिया था। अपने प्राणनाथ के आगे इतना कहते कहते मेरा सारा शरीर एक अपूर्व आनन्द के रस में ग़ोते मारने लगा—क्योंकि मेरे जीवन में पहिला चुंबन वही था। इस के अनन्तर फिर सुभाषिणी की की हुई वह सुधावृष्टि हुई, जिस का हाल ऊपर लिख आई हूं। इन दोनों के बीच में घोरतर अनावृष्टि ही बनी रही, जिस से मेरा हृदय सरोवर सूख कर फांक फांक हो गया था।

मैं तो इन बातों को सोचती थी, और क्या देखती थी कि मेरे प्राणप्यारे ने धीरे धीरे तकिये के ऊपर अपना सिर रख कर आंखें बंद कर लीं। तब मैंने कहा—

"कहिये और कुछ पूछियेगा?"

इस पर उन्हों ने कहा—"नहीं। बस, यातो तुम साक्षात् इंदिरा हो, या कोई मायाविनी।"

---

## उन्नीसवां परिच्छेद।

# विद्याधरी!

मैं ने देखा कि इस समय मैं अनायास ही अपना परिचय देसकती हूं क्योंकि मेरे प्राणपति के निज मुख से ही मेरा परिचय कहा गया, किन्तु मैं ने प्रतिज्ञा की थी कि थोड़ा भी संदेह रहते हुए मैं अपना परिचय न दूंगी। इसी से कहा—

"अब मैं अपना परिचय दूंगी। सुनिये, कामरूप देश की मैं रहनेवाली हूं। मैं वहां पर आद्याशक्ति के महामन्दिर के पासही रहती हूं। लोग हमलोगों को डाकिनी कहते हैं, किन्तु हमलोग डाकिनी नहीं हैं। हमलोग विद्याधरी हैं। मैंने महामाया के आचरणों में कोई अपराध किया था, इसी से शापग्रस्त हो इस मनुष्य के चोले को पाया। सो रसोईदारी और कुलटापन भी भगवती के उस शापही के भीतर समझना चाहिये। इसी लिये यह सब भी मुझे भोगना पड़ा। अब इस शाप से छुटकारा पाने का समय मुझे प्राप्त हुआ है, मैं ने जब जगदंबा को स्तुति से प्रसन्न किया तो उन्हों ने मुझे यह आज्ञा दी कि 'महाभैरवी के दर्शन करते ही तू शाप से छुट जायगी'।"

उन्हों ने पूछा—"वह कहां पर है?"

मैं ने कहा—"महाभैरवी का मन्दिर महेशपुर में आप की ससुरके उत्तर ओर है। वह ठाकुरवाड़ी आप के ससुरारवालों ही की है। घर के पिछवाड़ेवाली खिड़की से उस मन्दिर में जाने की राह है। इस लिये अब हमलोग महेशपुर चलें।

उन्हों ने कुछ सोचकर कहा—"तो जान पड़ता है कि तुम मेरी इंदिराही होगी। अहा! कुमुदिनी यदि इंदिरा हो जाय तो फिर क्या इस सुख का पारावार है? यदि ऐसा हो तो फिर इस संसार में मेरे बराबर कौन सुखी हो सकता है?"

मैं—मैं चाहे कोई होऊं, पर महेशपुर चलने से ही सारा टंटा मिट जायगा।

वे—तो चलो, कलही यहां से यात्रा करें। मैं तुम्हें कालीदीघी पारकर, महेशपुर भेज कर अकेला अपने घर जाऊंगा। और हो

एक दिन वहां रह कर तब फिर महेशपुर आऊंगा। किन्तु मैं हाथ जोड़ कर तुम से यही भीख मांगता हूं कि, "तुम चाहे इंदिरा हो, या कुमुदिनी हो, अथवा विद्याधरी हो, पर मुझे मत त्याग करना।"

मैं—कभी नहीं। मैं अपने शाप से छुटकारा पाने पर भी भगवती की कृपा से फिर आप को पा सकूंगी। क्योंकि आप मेरे प्राण से भी बढ़ कर प्रिय हैं।

"यह बात तो डाकिनियों की सी नहीं है।" यह कह कर वे बाहर चले गये। वहां एक आदमी आये थे; आदमी और कोई न थे; खुद रमण बाबू थे। वे मेरे पति के साथ ज़नानख़ाने में आकर मुझे सील मुहर किया हुआ पुलिन्दा दे गये। और उन्हों ने उस पुलिन्दे के बारे में जो उपदेश मेरे पति को दिया था, मुझे भी वही उपदेश दिया। और अन्त में कहा—"सुभाषिणी से क्या कहूंगा?"

मैं ने कहा—"कहियेगा कि कल मैं महेशपुर जाऊंगी और जाते ही शाप से छुटकारा पा जाऊंगी।"

मेरे पति ने कहा—"क्या आप लोग इन सारे रहस्यों को जानते हैं?"

इस पर चतुर रमण बाबू ने कहा—"मैं तो सब रहस्य नहीं जानता, किन्तु मेरी स्त्री सुभाषिणी सब जानती है।"

फिर बाहर जाकर मेरे प्राणनाथ ने रमण बाबू से पूछा—

"क्या आप डाकिनी, योगिनी, विद्याधरी आदि का होना मानते हैं?"

रमण बाबू कुछ रहस्यभेद जान गये थे, सोई बोले—

"हां, अच्छी तरह मानते हैं। सुभाषिणी कहती है कि कुमुदिनी शापग्रस्त विद्याधरी है।"

मेरे पति ने पूछा—"कुमुदिनी क्या इंदिरा है? इस बात को ज़रा अच्छी तरह आप अपनी स्त्री से पूछियेगा।" पर यह सुन कर रमण बाबू फिर ठहरे नहीं वरन हंसते हुए चले गये।

---

## बीसवां परिच्छेद।

# विद्याधरी का अन्तधान!

इस भांति बातचीत होने पर हम दोनों जनें ठीक समय पर कलकत्ते से चले। वे मुझे कालीदीघी नामक उस निगोड़ी दीघी के पार कर के अपने घर की ओर बढ़े।

साथ के लोग मुझे महेशपुर ले गये। गांव के बाहर ही कहार और प्यादों को ठहरने के लिये कह कर मैं पांव प्यादे अकेली ही गांव के भीतर घुसी। पिता का घर सामने देख, एक सुनसान जगह में बैठ कर देर तक मैं रोई। इस के बाद घर के भीतर घुसी। सामने ही मैं ने पिता को देख कर पालागन किया। वे मुझे देख कर चीन्हते ही मारे आनन्द के ऐसे विह्वल हो गये कि इन सब बातों के यहां पर कहने का मुझे अवसर नहीं है।

मैं इतने दिनों तक कहां थी और अब क्योंकर या कहां से आई—इन बातों को मैं ने न कहा–माता पिता के पूछने पर केवल इतना ही कहा कि "पीछे" कहूंगी।

दूसरे समय मोटी बात उन लोगों को समझा दी किन्तु सब बातें न कहीं। पर यह समझा दिया कि अन्त में मैं अपने पतिही के पास रही और उन्हीं के पास से ही आ रही हूं और वे भी दो एक दिन के भीतर ही यहां आवेंगे पर सारी बातें खोल कर मैं ने कामिनी से कह सुनाईं। वह मुझ से दो बरस छोटी थी और हंसी ठट्ठे से बड़ा चाव रखती थी। उस ने कहा—"जीजी! जब कि जीजा ऐसे गोबर गणेश हैं, तो इन के साथ एक दिल्लगी की जाय तो कैसी?" मैंने कहा—"हां, मेरी भी यही इच्छा है।" तब दोनों बहिनों ने मिलकर सलाह पक्की की और सब को सिखा पढ़ा कर ठीक किया। मा बाप को भी ज़रा सिखलाना पड़ा। कामिनी ने उन दोनों को यह बात समझा दी कि "प्रकाश रीति से अभी भी जीजा ने जीजी को ग्रहण नहीं किया है सो वह यहीं होगा और हमीं लोग उस का प्रबन्ध करेंगी। तौभी जीजी की यहां आने की बात कोई जीजा के आगे प्रगट न करे।"

दूसरे दिन प्राणनाथ आये। मेरे माता पिता ने उन का बड़ा आदर सत्कार किया। मेरे आने की ख़बर उन्हों ने बाहर किसी के मुंह से न सुनी और मारे लाज के किसी से कुछ पूछा भी नहीं। जब वे भीतर जलपान करने आये तो मैं ने आड़ में से देखा कि वे बहुतही उदास हैं।

जलपान के समय मैं उन के सामने नहीं गई, कामिनी और जाति की दो चार बहिनें उन के पास बैठीं। उस समय संध्या हो चुकी थी। कामिनी तरह तरह की बातें इन से पूछने लगी और वे अनमने की भांति जवाब देने लगे। और मैं आड़ में खड़ी

खड़ी सब कुछ देखने सुनने लगी। अन्त में उन्हों ने कामिनी से पूछा—"तुम्हारी जीजी कहां है ?"

इस पर कामिनी ने एक बहुत ही लंबी सांस लेकर कहा—"क्या जानूं, कहां है! कालीदीघी पर जो सर्वनाश हुआ, उस के बाद तो फिर कोई खोज खबर नहीं मिली।"

यह सुनते ही प्राणनाथ के चेहरे का सारा रंग झांवला पड़ गया। उन्होंने मुंह लटका लिया फिर उन से बोला नहीं गया। जान पड़ता है कि उन्हों ने मन ही मन यह समझा होगा कि "कुमुदिनी हाथ से निकल गई" क्योंकि उन की आंखों से आंसुओं की धारा बह निकली।

आंख के आंसू पोंछ कर उन्हों ने पूछा—

"क्या कुमुदिनी नाम की कोई स्त्री आई थी ?"

कामिनी ने कहा—"कुमुदिनी थी, या कौन थी, सो तो मैं नहीं कह सकती; किन्तु एक स्त्री परसों पालकी पर चढ़ी हुई आई थी। उस ने बराबर महाभैरवी के मन्दिर में जाकर देवी को ज्यों ही प्रणाम किया, त्योंही एक अजूबा तमाशा हो गया, अर्थात् एकाएक काली घटा के उमड़ आने से गहरा अंधेरा छा गया और आंधी पानी प्रारम्भ हुआ। वह स्त्री उसी समय त्रिशूल हाथ में लिये हुई दप्प दप्प करती हुई आकाश में उड़ गई।"

यह सुनते ही प्राणनाथ ने जलपान करने से हाथ खींच लिया। और हाथ मुंह धो माथे पर हाथ धरे देर तक वे सोचसागर में डूबे बैठे रहे। और थोड़ी देर पीछे बोले—"जहां से कुमुदिनी अन्तर्धान हुई है, वह स्थान क्या मैं देख सकता हूं ?"

कामिनी ने कहा—"हां! हां!! इस में हर्ज क्या है? ज़रा ठहरिये अंधेरा हो गया है, दीया ले आऊं।"

यह कह कर कामिनी मुझे इशारा करती हुई दिया लेने चली गई। बस ने मुझ से कहा—"आगे तुम जाओ पीछे से दीया लिये मैं जीजा को ले आऊंगी।" फिर मैं तो पहिले से मन्दिर में जाकर बरामदे में बैठ रही।

वहीं दीया रख के (यह कह आई हूं कि खिड़की से रास्ता था) कामिनी मेरे प्यारे को मेरे पास ले आई। वे आते ही मेरे पैरों तले पछाड़ खाकर गिर पड़े और पुकारने लगे—

"कुमुदिनी! कुमुदिनी!! यदि आई हो तो अब मुझे त्याग मत करना।"

दो चार बार जब उन्हों ने यही बात कही, तब कामिनी चिढ़ कर बोल उठी—

"आओ, जीजी! उठ आओ। यह मर्दुआ कुमुदिनी को चीन्हता है, तुम्हें नहीं चीन्हता!"

यह सुनते ही उन्हों ने घबड़ा कर पूछा—

"अरे! जीजी! जीजी कौन है?"

इस पर कामिनी ने झुंझला कर कहा—"मेरी जीजी! मेरी इन्दिरा!! इन्दिरा!!! क्या कभी मेरी जीजी का नाम आप ने नहीं सुना है?

यों कह कर दुष्टा कामिनी दीया बुझा और मेरा हाथ धर कर खींचती हुई ले चली। हम दोनों जनीं खूब तेज़ी से दौड़ती हुई घर में चली आईं। फिर वे कुछ होश हवास ठीक होने पर हम

दोनों के पीछे दौड़े। किन्तु एक तो अनजानी राह, दूसरे अंधेरा, सो चौकठ में ठोकर खाकर गिर पड़े। हम दोनों बहिनें पास ही थीं, सो दोनों जनी ने दो ओर से उन का हाथ थाम्ह कर उठाया। कामिनी ने उन्हें सुना कर धीरे धीरे कहा—"हम लोग विद्याधरी हैं, तुम्हारी रक्षा के लिये तुम्हारे पीछे लगी डोलती हैं।"

यह कह कर उन्हें खींचती हुई अपने शयनमन्दिर में ला बैठाया। वहां दीया बलता था, सो उंजाले में उन्हों ने हम दोनों को देख कर कहा—"यह क्या? यह तो कामिनी और कुमुदिनी है!" इस पर कामिनी मारे क्रोध के दस टूक हो कर बोली—"हाय रे! अभाग्य! क्या ऐसी ही समझ से रुपये पैदा किये थे? क्या हल जोतते हो? यह कुमुदिनी नहीं है; इन्दिरा है! इन्दिरा!! इन्दिरा!!! आप की अर्द्धांगिनी! अपनी दुलहिन को भी नहीं पहिचानते? छिः! छिः!!"

तब मेरे प्राणेश्वर ने मारे आनन्द के अज्ञान हो मुझे गोदी में खींच लेने के बदले कामिनी को गोद में खींच लिया और कामिनी उन के गाल में एक तमाचा लगा कर हंसती हुई वहां से चल दी।

उस दिन के आनन्द की बात मेरे कहे कही नहीं जाती। घर में खूब धूम धाम मच गई। उसी रात को कामिनी में और उ० बाबू में कम से कम सौ बार वाग्युद्ध हुआ, पर हर बार प्राणनाथ ही हारे।



# इक्कीसवां परिच्छेद।

## उस समय जैसी रही!

कालीदीघी की डकैती के बाद मेरे करम में जो कुछ बदा या बीता था, उस का सारा हाल इस समय प्राणप्यारे ने मुझ से सुना। रमणबाबू और सुभाषिणी ने जैसा षड्यन्त्र रच कर उन्हें कलकत्ते बुलाया था, यह भी उन्हों ने सुना। इस पर वे कुछ गुस्से भी हुए और बोले—"मुझे इतना घुमाने फिराने से प्रयोजन क्या था?" इस पर—'क्या प्रयोजन था' सो भी मैं ने प्राणनाथ को समझा दिया। उसे सुन वे सन्तुष्ट हुए, किन्तु कामिनी सन्तुष्ट न हुई और बोली—"जीजी ने तुम्हें डार डार पात पात नहीं नचाया यही इस का दोष है। इस पर आप ने टिर्र क्या बघारी कि 'अब उस स्त्री को ग्रहण न करेंगे।' अरे, मर्दुये! जब कि हम लोगों के मिहंदी महावर से रंगे हुए श्रीपादपद्म के बिना आप के सात पुरुषों की भी गति मुक्ति नहीं है, तो फिर इतनी बड़ी शेखी क्यों बघारते हैं?"

इस बार उ० बाबू ने एक भरपूर जवाब जड़ दिया, कहा—"तब पहिचाना नहीं न था? अरे! तुम लोगों को पहिचानना किस की मजाल है?"

कामिनी ने कहा—"विधाता ने आप के लिलार में यह लिखा ही नहीं है कि पहिचान सकें। क्या रासलीला के इस चौबोले को आप ने नहीं सुना है?—

कहा धूमरी ने, मनमोहन !
तुम्हैं कौन पहिचानै ?
हम सब जमना की रेती की,
हरी घास को जानैं ॥
खोजूं तुमरे चरन-चिन्ह को,
सुन वंशी अभिराम।
गऊ, भला क्या जानैं, ध्वज—
वज्रांकुश कमल ललाम ॥"

पर मैं तो उस समय हंसी न रोक सकी और उ० बाबू ने उदास हो कर कामिनी से कहा,—

"रहो, बीबी ! अब बहुत न जलाओ। तुम ने रास का नाच नाचा, इस के इनाम में यह पान का बीड़ा लो।"

कामिनी ने कहा—"ऐ ! जीजी ! देखती हूं कि जीजा में कुछ समझदारी भी है, ये निरे गोबरगणेश ही नहीं हैं।"

मैं—तुम ने इन में कौन सी समझदारी की बात देखी ?

कामिनी—देखो न, जीजा ने चौघड़ा खोल बीड़ा तो मुझे दिया और पत्ता खुद खा लिया ! यह समझदारी नहीं तो क्या है ? इस लिये जीजी ! तुम एक काम करो; कभी कभी इन से अपने पैर दबवाया करो, इस से इन के हाथ में सफाई आ जायगी।

मैं—मैं क्या इन्हें अपना पैर छुला सकती हूं ? ये तो मेरे देवता हैं।

कामिनी—ये देवता कब से हुए ? पति यदि देवता होता हो, तो ये अब तक तुम्हारे आगे उपदेवता क्यों बने रहे ?

मैं—केवल ये तब हुए हैं जब इन को विद्याधरी अन्तर्धान हो गई।

कामिनी—अहा हा! ये विद्या को धरते धरते भी न धर सके। इस लिये हे जीजा! देखो तुम्हारी जैसी विद्या है, उस से धर पकड़ न करना ही अच्छा समझो; क्योंकि वही विद्या बड़ी विद्या है, जो धरी न जाय।

मैं—कामिनी! तैं ने बात बहुत बढ़ाई, सो कहीं अंत में चोरी चमारी तक इन के गले मत मढ़ दीजियो।

कामिनी—इस में मेरा क्या अपराध है? जब जीजाजी कमिसेरियेट का काम करते थे, तब इन्हों ने अवश्य चोरी की है। और रही चमारी—तो जब ये रसद का इन्तज़ाम करते होंगे, तब इन्हों ने चमारी भी अवश्य ही की होगी।

उ० बाबू ने कहा—हां, री! छोकड़ी बके जा—'अमृतं बालभाषितम्।'

कामिनी—हां, इसी से तो जब आप विद्याधरी को शासितम् तभी बुद्धि नाशितम्—अच्छा मैं जायितं क्योंकि मा मुझे पुकारितं।

सचमुच मा पुकारती थीं।

कामिनी मा के पास जाकर तुरत लौट आई और बोली—"जाना आप ने कि क्यों मा ने पुकारितम्? आप अभी दो चार दिन रहतम्-और यदि न रहतम्, तो मैं ज़बर्दस्ती राखितम्।"

इस समय हम दोनों ने एक दूसरे के मुंह की ओर निहारा, इस पर कामिनी ने कहा—"आपस में ताका ताकी क्यों करितम्?"

उ० बाबू-ज़रा विचारितम्।

कामिनी-घर जाकर विचारितम्। अभी यहां दो चार दिन रह कर खातं, पीतं, हंसतं, खेलतं, सोतं, जागतं, लोटतं, पोटतं, हिलतं, डोलतं, नाचतं, कूदतं, गातं, बजातं।

उ० बाबू ने कहा-कामिनी! तुम नाचोगी?

कामिनी--दुर! मैं क्यों नाचूं? पर मैंने एक ऐसी ज़ंजीर ख़रीद रक्खी है कि जिस में बांध कर आप को नचाऊंगी।

उ०बाबू-मुझे तो--जब से मैं यहां आया हूं-बराबर नचाही रही हो; और कितना नचाओगी? इस लिये आज ज़रा तुम्हीं नाचो।

कामिनी--तो मेरे नाचने से रहेंगे न?

उ०बाबू--हां, रहूंगा।

कुछ कामिनी के नाच देखने की लालच से नहीं, केवल मेरे मातापिता के अनुरोध से उ० बाबू और एक दिन रहने के लिये राज़ी हुए। वह दिन भी बड़ेही आनन्द से बीता। महल्ले की झुंड की झुंड स्त्रियों ने आ आकर संध्या के बाद मेरे प्राणनाथ को घेर कर मजलिस जमायी। उस समय उस बड़े भारी घर के एक कोने वाली कोठड़ी में उन स्त्रियों की मजलिस जमी।

कितनी स्त्रियां आईं, इस की गिनती न रही। अनगिनतिन गोल मटोल मुखड़े के भ्रमर तारे वाले नैन पांति जोड़ कर स्वच्छ सरोवर में मतवाली मछलियों की तरह खेलने लगे; कितनेही गेंड़ुरी मारे हुई सांपिनी के सदृश काले काले केशगुच्छ वर्षा के दिनों की वनलता की भांति घूम घूम और फूल फूल कर झूमने लगे; मानों कालीदमन के समय काली नागिनों के गोल

छितरा कर यमुनाजल में तैर रहे हों; कितनेही कानों के करणफूल, झुमके, पत्ते, बाली, बाले, लटकन, इयररिंग आदि मेघ की गोद में बिजली की भांति मेघ के समान केशगुच्छ के भीतर ही से चकाचौंध करने लगे; कितने ही रंगीले ओठों के भीतर से कितनीही मोती की लरी सरीखी दंतपंक्ति में से और कितनेही सुगन्धित ताम्बूल के चबाने के समय कितनी ही भांति की अधरलोभा की तरंगें उठने लगीं, कितनी ही प्रौढ़ाओं की नथों के फंदे में फंस कर भगवान् कामदेव ने अपनी तीरंदाजी से जवाब देकर छुटकारा पाया; कितनीही अलंकारराशि से विभूषित गोल मटोल बाहु के हिलाने डुलाने पर हवा से हिलाई हुई फूली लता से भरे पूरे उद्यान की भांति वह घर एक अलौकिक चंचल शोभा से शोभित होनेलगा। झनरमनर, रुनझुन की झनकारों से भौंरों के गूंजने का सा आनन्द मिलने लगा। कितनीही बंदी बेने की चमचमाहट, हारों की बहार, चन्द्रहारों की चांदनी, छड़ों से छबीले चरणों की झनझन, फैल रही थीं। कितनी ही बनारसी, मिर्ज़ापुरी, बालूचरी, ढाकेवाली, शांतिपुरी, सिमला और फरास-डांगा की रेशमी, सूती, मर्मसूती, रंगीन, रंगामेज़, छींटेदार, बांधनू कोर की मिही—धूरकपूर आदि साड़ियां, किसी की घूंघट, किसी की आधी घूंघट, किसी की आड़ी घूंघट, किसी की चोटी तक, किसी के जूड़ेही मात्र को छुए हुए थीं और कोई उतना भी भूल गई थी।

मेरे प्राणनाथ बहुतेरी गोरी पल्टनों को फ़तह कर के रुपये कमा लाये थे—बहुतेरे कर्नल और जनरल आदि की समझदारी पर

पत्थर डाल कर भरपूर नफ़ा घर ले आये थे—किन्तु इन सुंदरियों की पल्टन देखकर वे पीले पड़ गये और डर भी गये। वहां पर तोप की आग की जगह नयनवह्नि की चिनगारी, उस (तोप) के भयानक धूमसमूहों के बदले इन को करालगेंडुरी मारे हुई यह केशकादंबिनी, बायोनेट के स्थान में ये अलंकारों की रुनझुन; विजयवाद्य के परिवर्तन में मिहंदी महावर से रंगे हुए पैरों के छड़ों की झनकार; बस जिस आदमी ने चिलियानवाला देखा है, इसे देख कर उस की भी सांसें रुक जातीं। इस भयानक रणभूमि में अपनी रक्षा करने के लिये उन्हों ने मुझे दर्वाजे पर देख कर इशारे से अपने पास बुलाया, किन्तु मैं ने भी सिक्ख सेनापति की भांति उस समय उन के साथ विश्वासघात किया और इस रण में उन की रत्ती भर सहायता नहीं की।

बात यह है कि ऐसी ऐसी मजलिसों में बहुतेरी बातें निर्लज्जता की होती हैं, यह मैं जानती थी। इसी लिये कामिनी और मैं उस समय उन के साथ न गई—बाहरही हम दोनों जनी रहीं। बार बार मैं दर्वाज़े पर से उझक उझक कर भीतर झांकती थी। यदि कोई यह कहे कि "जिस मजलिस में निर्लज्जता की बातें होती हैं, उस का वर्णन तुम क्यों करना चाहती हो?" इस पर मैं यही जवाब दिया चाहती हूं कि "मैं हिन्दू की लड़की हूं, इस लिये मेरी समझ से ये सब बातें निर्लज्जता की हैं; किन्तु आजकल अंग्रेज़ी चाल अधिक पसंद है,—तो अंग्रेज़ी चाल के अनुसार विचार करने से इस में कुछ भी निर्लज्जता की गंध न पाई जायगी।"

मैं कह आई हूं कि कामिनी और मैं रह रह कर झांका करती थी। मैं ने देखा कि महल्ले की यमुना ठकुराइन सभापती होकर अकड़ कर बैठी हैं। उन का वयस पैंतालीस से भी ढल चुका था, रंग भी उन का सांवला था, दोनों आखें भी छोटी छोटी थीं, पर ढुरढुर थीं, अधरोष्ठ दोनों मोटे मोटे थे, पर रसभरे थे। उन के गहने कपड़े की सजावट में—पैरों में महावर की बहार, काले पर लाल रंग—मानों यमुना में ही जवाकुसुम! और माथे पर उड़े खुड़े बालों की बहार, उन के शरीर का व्यास और परिधि देख कर मेरे प्यारे उन्हें "नदी स्वरूप महिषी" कह कर छेड़छाड़ करते थे। ब्रजवासी लोग यमुना नदी को कृष्ण की नदी-रूप महिषी कहते हैं, उसी कथा पर लक्ष्य कर के उ० बाबू ने यह दिल्लगी निकाली थी। यद्यपि मेरी यमुना जीजी अभी तक मथुरा नहीं गई थीं, और न इस कथा की ही कोई खोज खबर रखती थीं और महिषी शब्द का अर्थ भी नहीं जानती थीं, सो उन्हों ने महिषी के अर्थ से केवल मोटी भैंस का ही मतलब समझा और जानवर के साथ अपने शरीर की समता सुन कर वे मारे क्रोध के कांपने लगीं। इस बात का बदला लेने के लिये उन्हों ने मेरे प्यारे के सामने मुझे घुमा फिरा कर "गाय" कहा; ठीक इसी समय मैं ने दर्वाजे से मुंह बढ़ा कर पूछा—

"यमुना जीजी! क्या है?"

यमुना ने कहा—"एक गौ है जी!"

मैं ने पूछा—"कैसी गाय?"

इस पर मेरे पीछे से कामिनी बोल उठी—

"चिल्लाते चिल्लाते यमुना जीजी का गला सूख गया है सो ज़रा थन चूसेंगी।"

इस पर हंसी की चोट से सभापत्नी महाशया घायल हो गईं और कामिनी के ऊपर गरम होकर कहने लगीं—"ऐं! तू कल की छोकड़ी होकर सब से ठट्ठा करेगी?"

कामिनी ने कहा—"इस लिये कि यहां पर और कोई तुम्हें भूसी खली की सानी देनेवाला नहीं है।" इतना कह कर कामिनी भाग गई और मैं भी वहां से चंपत हुई।

फिर एक बार जाकर झांका और देखा कि महल्ले की बड़ी जीजी प्यारी बीबी—जाति की वैद्य—उमर पैंसठ बरस की—उस में पचीस बरस रंडापे में ही गये—वह सारे अंग में गहने और घांघरा पहिर कर राधिका बन कर आई हैं और मेरे प्यारे की ओर देख कर "कृष्ण कहां हैं? कृष्ण कहां हैं?" टेरती हुई उसी कामिनी-कुंजवन में टहल रही हैं। उन से मैं ने पूछा—"बड़ी जीजी! क्या खोज रही हो?"

उन्हों ने कहा—"अपने कृष्ण को ढूंढ़ती हूं।"

कामिनी बोल उठी—"तो ग्वाले के घर जाओ—यह कायस्थ का मकान है।"

चुहलबाज़ी में चतुर बड़ी जीजी बोलीं—"मेरे कृष्ण कायस्थ के घर में ही मिलेंगे।"

कामिनी बोली—"क्यों बड़ी जीजी! क्या सभी जात के लोगों ने अपनी जाति दे दी है?"

आज कल एक तेली के साथ प्यारी बीवी की बदनामी फैल रही थी, सो इस जवाब के पाते ही वे बिना तेल आग केही जल उठीं और कामिनी पर व्यंग के बहाने गाली देने लगीं। तब मैं ने उन्हें रोकने के लिये यमुना जीजी को दिखला कर कहा—"ख़फ़ा क्यों होती हो? तुम्हारे कृष्ण इस यमुना में कूद गये हैं। इसलिये आओ हम तुम 'पुलिन' पर खड़ी हो कर ज़रा रोवें!"

यमुनाजीजी "महिषी" शब्द के अर्थ समझने में जैसी पंडिता थीं "पुलिन" शब्द के अर्थ का भी उन्हें वैसा ही ज्ञान था। इस लिये उन्हों ने सोचा कि "यह छोकड़ी शायद किसी पुलिनबिहारी को लगा कर मेरे कलंक रहित सतीत्व में (कलंक रहित उन के रूप के कारण) किसी तरह का धब्बा लगाने की इच्छा से व्यंग बोलती है। यह सोच वह कड़क कर बोलीं—

"इस के भीतर पुलिन कौन है जी?"

इस पर मुझे भी ज़रा रंग चढ़ाने की इच्छा हुई, सोई मैं बोली—"जिस के तन पर लोट पोट होकर यमुना रात दिन तरंग भंग करती हैं, उसी को वृन्दाबन में 'पुलिन' कहते हैं!"

अरे! अबकी बार 'तरंगभंग' ने तो सर्वनाश ही कर डाला। यमुना ने समझा तो ख़ाक पत्थर भी नहीं और गुस्से से भभक कर कहा—

"चल, दूर हो; मैं तेरे तरंग फरंग को नहीं जानती, न तेरे पुलिन को पहिचानती और न तेरे बेंदाबन को ही चीन्हती हूं, जान पड़ता है कि तू इतने रंगरस के नाम डाकू के यहां से सीख आई है।"

उसी मजलिस में 'रंगमयी' नाम की एक मेरे बराबरवाली सखी थी। उस ने कहा—

"इतनी चिढ़ती क्यों हो यमुना जीजी! नदी के दियर (चक्र) को पुलिन कहते हैं। तो क्या तुम्हारे भी दोनों ओर दियर हैं?"

चञ्चला नाम की यमुना की एक भौजाई घूंघट काढ़े यमुना के पीछे बैठी थी, उस ने घूंघट के भीतर ही से मीठे स्वर से कहा—"दियर रहता, तौ भी जान बचती! ज़रा खुलासे तौर से कुछ देख सुन सकती, पर अब तो केवल काले पानी की कालिंदी कलकल कर रही है।"

कामिनी ने कहा—"अरे! तुम लोग मेरी यमुना जीजी को यों बीच दियर में क्यों छोड़ रही हो?"

चंचला बोली—"इन की बलाय छूटे! भला मैं ननदजी को नदी के चक्र (दियर) में क्यों छोड़ूंगी? इन के भाई का पैर थाम्ह कर कहूंगी कि जिस में इन्हें चौक मसान में फेंकें।"

रंगमयी ने कहा—"क्यों बहू! इन दोनों में क्या फरक है?"

चंचला ने कहा—"मसान में स्यार कुत्तों का भला होगा—और चक्र (चर, दियर) में गौ, भैंस चरती हैं सो उन सभों की क्या भलाई होगी? (भैंस शब्द कहने के समय बहू ने ज़रा घूंघट खोल कर ननद की ओर मुस्कुरा कर कटाक्ष किया था)।

यमुना बोलीं "ले हज़ार बार वही बात अच्छी नहीं लगती। जिसे भैंस अच्छी लगे, वही हज़ार बार भैंस भैंस किया करे।"

इन बातों पर प्यारी जं जी ने कान नहीं दिया था, उन्हों ने पूछा—"भैंस की बात कैसी ?"

कामिनी बोली—"किसी देश में तेलियों के घर भैंस कोल्हू चलाती है, यह उसी की बात हो रही है।"

यह कह कर कामिनी भागी। बार बार यमुना जीजी को तेलीवाली बात की याद दिलाना अच्छा नहीं हुआ-किन्तु कामिनी ख़राब औरतों को देख नहीं सकती थी। इस पर प्यारी बीबी मारे गुस्से के अंधी हो और फिर कुछ न बोल कर उ० बाबू के पास जा बैठीं। तब मैंने कामिनी को पुकार कर कहा कि—"कामिनी! अरी! देखरी! इस बार प्यारी ने कृष्ण को पा लिया।"

कामिनी ने दूरही से कहा—"बहुतेरे दिन गुप्त मिलाप हो चुका है।"

इस के बाद एक गुल शोर सुनाई दिया। अपने प्राणनाथ की आवाज़ मैंने सुनी-वे एक आदमी के ऊपर डांट डपट कर रहे थे, जिसे देखने हम दोनों बहिनें गईं; देखा कि एक डाढ़ीवाला मुग़ल घर के भीतर घुस आया है और उ० बाबू उसे निकाल बाहर करने के लिये बकझक कर रहे हैं। तब कामिनी ने दर्वाजे, पर से ही पुकार कर कहा—

"जीजाजी! क्या आप के शरीर में ज़ोर नहीं है?"

उ० बाबू ने कहा—"नहीं क्यों है?"

कामिनी बोली—"तो मुग़ल निगोड़े को गर्दनियां देकर निकाल बाहर क्यों नहीं करते?"

इतना कहते ही मुग़ल सांस रोक कर भागा, भागने के समय मैं ने उस की दाढ़ी पकड़ी, जिस से नक़ली दाढ़ी अलग हो गई; तब मुग़ल ने कहा-"मौत है, और क्या? भला तू ऐसे उल्लू भतार के साथ कैसे घर बसावेगी?" यह कह कर वह भाग गया और मैं ने दाढ़ी को फेंका कर यमुना जीजी की भेंट की। उ० बाबू ने पूछा—"यह क्या माज़रा है?"

तब कामिनी बोली—"माज़रा और क्या है? ज़रा आप इस दाढ़ी को लगा कर चारों पांव से बन में घास चरना प्रारम्भ करें!

उ० बाबू ने कहा—"क्या यह नक़ली मुग़ल था?"

कामिनी—"किस की मजाल है, जो ऐसी बात कहे! श्रीमती अनंग मोहिनी दासी क्या नक़ली मुग़ल हो सकती हैं? यह असल दिल्ली की आमदनी है।"

इस पर एक हंसी का तूफ़ान उठ खड़ा हुआ। मैं ज़रा मन में उदास हो, वहां से फिरी आती थी, इतनेही में महल्ले की ब्रज-सुंदरी दासी एक फटे पुराने कपड़े पहिरे एक लड़का गोद में लिये हुई उ० बाबू के पास जाकर अपना दुखड़ा रोने लगी कि—"मैं ऐसी ग़रीबिन हूं कि खाने को नहीं मिलता और न इस बच्चे को पोस पाल सकती हूं।" यह सुन उ० बाबू ने उसे कुछ दिया। हम दोनों बहिनें दर्वाज़े के दोनों ओर खड़ी थीं, सो ज्योंही वह भिखमंगिन दर्वाज़े से बाहर निकलने लगी, त्योंही कामिनी ने उस से कहा—"अरी! भिखारिन! यह तो तू जानती होगी कि बड़े

आदमियों के यहां से कुछ भीख मिलने पर दरबानों को भी उस में से कुछ घूस देनी पड़ती है!"

ब्रजसुंदरी बोली—दरबान कौन है?

कामिनी—हम दोनों जनी।

ब्रजसुंदरी—कितना हिस्सा चाहती हो?

कामिनी—तुम ने पाया क्या है?

ब्रजसुंदरी—दस रुपये।

कामिनी—तो हम दोनों को आठ आठ रुपये के हिसाब से सोलह रुपये देती जाओ।

ब्रजसुन्दरी—यह आमदनी तो बहुत बढ़िया है!

कामिनी—देखो, बड़े आदमी के यहां की भीख में नफ़ा नुकसान की ओर ख़याल करने से कैसे काम चलेगा? इस लिये कभी कभी कुछ घर से भी देना पड़ता है।

ब्रजसुंदरी बीबी अमीर आदमी की स्त्री थीं, सो झट से उन्हों ने सोलह रुपये टेंट से निकाल कर हम दोनों को दिये। हम दोनों ने वेही सोलह रुपये यमुना जीजी को देकर कहा—"लो, तुम सब इन रुपयों की मिठाई खाना।"

मेरे प्राणनाथ ने कहा—"यह क्या बात है?"

इतने में ब्रजसुन्दरी बीबी लड़के को बिदा कर और बनारसी साड़ी पहिर कर आ बैठीं। उन के आते ही फिर एक हंसी का तूफ़ान उठ खड़ा हुआ।

र० बाबू ने कहा—क्या यह भांड़ों का तमाशा है?

यमुना ने कहा—" और नहीं तो क्या है? देखते नहीं कि कोई काली दमन की नक़ल कर रहा है, कोई कलंक भंजन की और कोई माथुर-मिलन की; तथा कोई भागने की नक़ल कर रहा है।"

उ० बाबू—केवल भागने की नक़ल कौन करता है?

यमुना—यही तुम्हारी कामिनी! यह केवल भागने की ही नक़ल कर रही है।

पहिले कामिनी ने बात बात में सभों को कुढ़ाया था, सोई फिर अतर, पान, लायची, गजरे आदि देकर सभों को संतुष्ट करने लगी। तब सभों ने मिलकर उसे घेर लिया और कहा—"क्यों, बीबी! तुम बहुत भागी भागी फिरती थी—अब?"

कामिनी—भागूं क्यों नहीं? क्या मैं तुम लोगों से डरती नहीं हूं?

उ० बाबू ने कहा—क्यों, बीबी कामिनी! तुम्हारे साथ क्या एकरार हुआ था?

कामिनी—कैसा, एकरार जीजा?

उ० बाबू—तुम ने नाचने कहा था न?

कामिनी—मैं तो नाच चुकी।

उ० बाबू—कब नाची?

कामिनी—दो पहर के समय।

उ० बाबू—कहां नाची?

कामिनी—अपने घर के भीतर, दर्वाज़ा बंद कर के।

उ० बाबू—किस ने देखा?

कामिनी—किसी ने भी नहीं।

उ० बाबू—क्या यही करार था?

कामिनी—और नहीं तो क्या यह करार था कि मैं तुम्हारे आगे पेशवाज़ पहिर कर नाचूंगी? केवल मैंने नाचने की प्रतिज्ञा की थी, सो नाच चुकी। सो मैंने अपनी बात पूरी करली, किन्तु तुम लोगों ने जो न देखा, यह तुम लोगों के भाग्य का दोष है। अच्छा मैंने जो ज़ंजीर ख़रीदी है, अब उस का क्या किया जाय?

कामिनी तो नाच की झंझट से निकल गई, पर मेरे प्राणनाथ गाने के लिये धरे गये। मजलिस की ओर से उन पर हुकम हुआ कि "तुम को गाना होगा।" मेरे प्यारे ने पश्चिमोत्तर देश में रीतिपूर्वक गान विद्या सीखी थी, सो उन्हों ने उस समय सनदी ख़याल गाया, पर उसे सुन कर उस अप्सरामंडली ने हंस दिया और फ़र्मायश की कि 'बिरहा' गाओ। परन्तु मेरे प्यारे बिरहा गाना क्या जानें, इस लिये परियां उन पर खुश नहीं हुईं।

इसी भांति आधी रात का समय ढल चला। यह परिच्छेद न लिखने से भी काम चल सकता था तो भी मैं समझती हूं कि इस देश के गांव गवईं की स्त्रियों के जीवन का यह भाग (अंश) अब लोप हुआ जाता है। यदि हुआ या हुआ जाता है तो अच्छा ही है, क्योंकि इस के साथ अश्लीलता, निर्लज्जता और कभी कभी दुर्नीति भी आकर मिल जाया करती थी। किन्तु जो लोप हो गया है, उस का एक चित्र खींच देने की इच्छा सेही यह परिच्छेद लिखा गया। तो भी यह बात मुझे प्रतीत होती है कि अनेक जगहों में यह कुरीति लोप नहीं ही हुई होगी। यदि ऐसा है, तो

जो लोग जमाई देखने के लिये अपनी घरवालियों को जाने देने से नहीं रोकते, उन के ज़रा आंख कान खोल देना ही इस परिच्छेद के लिखने का असली मतलब है। और इसी लिये मैंने "मारी माछ न छूई पानी" की कहावत के अनुसार संकेत कर दिया।

---

बाईसवां परिच्छेद।

## उपसंहार।

दूसरे दिन मैं अपने पति के साथ पालकी पर सवार हो ससुरार गई। प्राणनाथ के साथ जाती थी, यह तो सुख की बात थी ही, किन्तु उस बार जो जाती थी, उस का सुख ही कुछ और था। उस बार जिस सुख को कभी पाया ही नहीं, उसी के पाने की लालसा से जाती थी; और अब की जिसे पाया है उसे आंचल में बांध कर लिये जाती थी। इन दोनों सुखों में, एक कवि का काव्य और दूसरा धनी का धन है। तो क्या धनी का धन कवि के काव्य के समान हो सकता है? कभी नहीं; क्योंकि जो धन पैदा करते करते बूढ़े हो गये हैं और काव्य नहीं जानते वे भी ऐसा नहीं कहते। वे लोग कहते हैं कि फूल जब तक पेड़ में लगा रहता है, तभी तक वह सुंदर है, तोड़ने पर फिर वह वैसा सुंदर नहीं रह सकता। स्वप्न जैसा सुखद है, क्या उस 'स्वप्न' की सफलता भी उतनी ही सुखदायिनी है? आकाश जैसे सचमुच नीला नहीं है, पर हमलोग उसे नीला सरीखा देखते हैं; बस धन भी ऐसा

है; अर्थात् धन सुखद नहीं है, पर हमलोग उसे सुखदायी मानते हैं। यदि विश्व में कोई यथार्थ सुखद वस्तु है तो वह कवि का काव्य है ; क्योंकि काव्य आशा है और धन भोगमात्र है; सो भी सब के भाग्य में नहीं, क्योंकि बहुतेरे धनी आजन्म अपने खज़ाने के केवल पहरेदार ही रहते हैं। मेरे एक सम्बन्धी ऐसे लोगों को—"ट्रेज़री गार्ड" * कहते हैं।

तौभी सुख में समाई हुई ही ससुरार चली। अबकी बार वहां राज़ी खुशी से पहुंच गई। मेरे प्राणप्यारे ने मेरे विषय की सारी बातें विस्तार से पिता माता के आगे कह सुनाईं। फिर रमण बाबू का पुलिंदा खोला गया। उस की लिखावट के साथ मेरी सारी बातें मिलगईं। तब तो मेरे सास ससुर बड़े प्रसन्न हुए। और समाज के लोग भी सारा हाल जान कर फिर कुछ न बोले।

तब मैं ने सारा हाल विस्तार से लिख कर सुभाषिणी को एक चिट्ठी लिखी। उस (सुभा०) के लिये सदा मेरा प्राण घबराया करता था। मेरे प्राणनाथ ने मेरे कहने से रमण बाबू के पास हारानी के लिये पांच सौ रुपये भेजदिये। सुभाषिणी ने तुरतही मेरी चिट्ठी का जवाब भेजा। उत्तर आनंद से भरपूर था। वह पत्र सुभाषिणी के प्राण प्यारे र० बाबू के हाथ का लिखा हुआ था, किन्तु बात उस की सब सुभाषिणी ही की थी, यह बात चिट्ठी की लिखावट से ही जान पड़ी। उस ने सभों का वृत्तान्त लिखा था। उन सब में से दो एक वृत्तान्त मैं नीचे लिख देती हूं—

* खज़ाने के रक्षक। अनुवादक।

"हारानी पहिले किसी तरह रुपये नहीं लेती थी, कहती कि, "मेरी लालच बढ़ जायगी। मानलो कि यह काम मैं ने अच्छा किया, किन्तु ऐसे २ काम तो बुरे ही होते हैं। तो फिर लालच में पड़कर यदि मैं बुरे काम ही करने लगू ?" इस पर मैं ने इस मुंहझौंसी को समझाया कि, "मेरी झाड़ू के न खाने से क्या तू यह काम कभी करती ? क्या हर बार ही तू मेरे हाथ से झाड़ू की चोट खा सकती है ? बुरे काम की बेला भी क्या मैं तुझे वैसे ही बातों ही से झ़ुड़वाऊंगी ? उस समय क्या दस गालियां भी न सुनेगी ? तूने अच्छा काम किया था, इसलिये उस को बख़शिश ले।" इसी भांति बहुत समझाने बुझाने पर उस ने रुपये लिये हैं। अब वह भांति भांति के दान पुण्य का 'सूचीपत्र' तैयार कर रही है। जब तक तुम्हारे इस खुशी की ख़बर उस ने नहीं सुनी थी, तब तक उस की हंसी न जाने कहां बिला गई थी ; पर अब उस की हंसी के तूफ़ान से घर वाले घबरा गये हैं।"

रसोईदारिन मिसराइन के बारे में सुभाषिणी ने यह लिखा कि—"जब से तुम अपने पति के साथ चुपचाप चली गई, तब से बराबर वह ढड्ढो बड़ा उछला करती और कहा करती थी कि—मैंशुरू से जानती थी कि यह औरत बड़ी ख़राब है इस की चाल चलन ख़राब है और यह भी बराबर कहती थी कि ऐसी छिनाल औरत को तुम लोग अपने यहां न रक्खो; पर मुझ ग़रीब की सच्ची बात पर कौन ध्यान दे ? और ध्यान देना दूर रहा, सारे घर के लोग कुमुदिनी कुमुदिनी कहते पागल हुए जाते थे !—इसी भांति वह और भी न जानें क्या क्या ख़ाक पत्थर बका करती थी। इस के बाद जब उस ने सुना कि तुम और किसी के साथ न जा-

कर अपने ही पति के साथ गई हो और तुम बड़े आदमी की बेटी और अमीर ही की पतोह भी हो, और अपना घर वर पाकर चैन करती हो, तब उस ढड्ढो ने क्या कहा कि —मैं तो बराबर यही कहती थी कि वह बड़े घराने की लड़की है, क्योंकि छोटे घर में क्या ऐसे सादे स्वभाव की सुशील लड़की होती है? अहा! उस का जैसा ही रूप, वैसा ही उस में गुण भी है, मानो साचात् आदमी है! वह बड़ी भली है; अच्छा बिचारी जीती रहे, दूधन नहाय, पूतन फले । हां जी! रानीबहू! उसे लिखना कि भला कुछ मेरे लिये भी तो भेज दे।"

मालकिनी (स्याही के बोतल) के बारे में सुभाषिणी ने यह लिखा—"तुम्हारे यह सब हाल को सुन कर उन्हों ने अपना आनन्द प्रगट किया है। किन्तु मुझे और र० बाबू को कुछ झिड़का भी है। उन्हों ने कहा कि—'वह जो इतने बड़े आदमी की लड़की थी तो यह बात तुम दोनों ने मुझ से पहिले क्यों न कही? मैं उसे बड़े आदर से रखती।' इस के बाद तुम्हारे प्राणनाथ की भी मेरी सास ने निंदा कीऔर कहा—माना कि उन की जोरू थी, पर मेरी ऐसी सुन्दर रसोंईदारिन को ले गये, यह उन्हों ने अच्छा न किया।"

मालिक रामराम दत्त की बात खुद सुभाषिणी के हाथ की चीलबिलार अक्षरों मे लिखी हुई थी, जिसे बड़ी कठिनाई से मैंने पढ़ा। उसमें यह लिखा था कि—"मालिक ने मालकिनी को बनावटी गुस्से से फटकार सुना कर कहा था कि 'तुम्हीं ने छल प्रपंच खेल कर ऐसी सुन्दर रसोईदारिन को निकाल बाहर कर दिया है।' इस पर मालकिनी ने कहा—'मैं ने बहुत अच्छा किया,

जो उसे बिदा कर दिया ; तुम क्या सुन्दरी को ले कर धो धो कर पीओगे !' मालिक ने कहा—'अब क्या हम कहें ! अब इस काले रूप का ध्यान तो रात दिन नहीं किया जाता।' यह सुनते ही मालकिनी ने खाट पकड़ी और उस दिन खाट से नीचे पैर न रक्खा। मालिक ने जो उन्हें चिढ़ाया था सो इन्हों ने कुछ भी नहीं समझा।''

इस के तो कहने की कोई आवश्यकता नहीं कि फिर मैं ने मिसराइन और सभी दाई नौकरों के लिये कुछ कुछ भेज दिया।

इसके बाद फिर एक बार सुभाषिणी से मेरी भेंट हुई थी। उस की बेटी के ब्याह के समय उसके बड़े आग्रह करने पर मेरे प्राण-नाथ मुझे उसके यहां ले गये थे। मैं ने उसकी लड़की को गहनों से संवारा—मालकिनी को कुछ योग्य भेंट दी-और जो जिसके योग्य था, उसे वैसा इनाम दिया; किन्तु देखा कि मालकिनी मेरे और मेरे पति के ऊपर अप्रसन्न हैं। उन्हों ने मुझ से यह बात कई बार समझा कर कही कि, मेरे बेटे (र० बाबू) का भोजन अच्छी तरह नहीं होता। मैं ने भी रमण बाबू को कुछ बना कर खिलाया। फिर मैं कभी सुभाषिणी के घर नहीं गई; कुछ रसोई के डर से नहीं, बरन मालकिनी के दुःखित होने के डर से।

बहुत दिन हुए मालकिनी और रामरामदत्त स्वर्ग को सिधार गये। किन्तु फिर मैं वहां जा न सकी। तथापि मैं सुभाषिणी को भूली नहीं और न कभी इस जन्म में भूलूंगी। क्योंकि उसके समान मैंने इस संसार में और कुछ न देखा॥

॥ शुभम्॥

Rarely, rarely, comest thou,
    Spirit of Delight !
Wherefore hast thou left me now
    Many a day and night ?
Many a weary night and day !
    'Tis since thou art fled away.

How shall ever one like me
    Win thee back again ?
With the joyous and the free
    Thou wilt scoff at pain.
Spirit false ! thou hast forgot
    All but those who need thee not.

*    *    *    *

Let me set my mournful ditty
    To a merry measure ;—
Thou wilt never come for pity,
    Thou wilt come for pleasure.

*    *    *    *

Thou art love and life ! O come !
  Make once more my heart thy home !

*Shelley.*

कबहूं कबहूं तू आइजात,
एरी ! आत्मा ! आनन्द-जात !
मोहि सम्प्रति छोड्यो कौन दोस ?
अनगिनतिन जामैं रैन द्योस !
जब तैं पराइ, तू गई, हाय !
मम रैन द्योस बीतैं थकाय।
हे मानिनि ! मानव मों समान,
मिलिहै, तोहि या जगमाहिं आन ?
स्वाधीन अनन्दित मनुज संग,
दुख हू पैं तू हंसि करत व्यंग।
हेआत्मा ! भूली, सबहिं हाय !
नहिं चहत तोहि जे, तिन सिवाय।

* * * *

निज खेद-गर्भ जे गान आहिं,
मेलन दै, मनद्रव राग माहिं,—
आइहि नहिं केहि ढिग सहित हेत,
पै, आइहि तू, यदि उमंग चेत।

* * * *

आजा, तू प्रेमऽरु प्रान मोरि !
निज करिय गेहया हिय बहोरि।'

( शेली )

# मनोहर उपन्यास

उपन्यास ... रायबहादुर बङ्किमचन्द्र चट
सी· आई· ... हिन्दी भाषा में अनुवादि
होचुके हैं। ... छप चुके हैं, अ
शेष क्रम से छप रह

राजसिंह १
इन्दिरा ।।।
युगलांगुरीय
राधारानी
कृष्णकान्त का दानपत्र ( पं० अयोध्या... ) १।
कपालकुंडला ,, १
देवीचौधुरानी ।।।
चन्द्रशेखर १

## और भी दो एक उत्तम उपन्यास

अधखिलाफूल (देवहूती) पं० अयोध्या सिंह उपाध्याय कृत ।
ठेठ हिन्दी का ठाट ,, ।
रिपवान विंकल ,, =
मधुमती ( पं० रामशङ्कर व्यास ) ।
चन्द्रप्रभा और पूर्ण प्रकाश ( बाबू हरिश्चन्द्र ) ।



पता—मैनेजर, खड्गविलास प्रेस,
बांकीपुर।